प्रवृत्ति पर विजयी होकर ऐसा उज्ज्वल जीव हो जाय कि उसके आचरण से केवल सत्सकल्प की ही बू टपके। अत , नैतिक जीवन की ऐसी समस्या है जिसका इस जीवन के बाद अवसर मिलने पर ही मानव पूर्णतया समाधान कर सकता है। अतः नैतिक जीवन की माँग है कि मानव अपने को अमर समझकर अपने नैतिक कर्त्तव्य का पालन करता जाय।

यहाँ काण्ट की युक्ति न तो संतोषजनक मालूम देती और न पर्याप्त ही है। यह आवश्यक नही है कि जीवन की नैतिकता की माँग व्यक्ति-विशेषो मे पूरी होती जाय। इतना ही भर कहा जा सकता है कि मानव निष्काम भाव से अपना कर्त्तव्य-पालन करे। यदि कोई व्यक्ति विशेष इस जीवन मे पूर्णतया कर्त्तव्यनिष्ठ नही हो सकता है तो कम से-कम वह इस समस्या को अपने बाद के आने वाले व्यक्तियो के लिए छोड देता है कि वे उसकी बतायी हुई लीक को आगे बढायें। अत , यह आवश्यक नही है कि व्यक्ति-विशेष जन्म जन्मान्तरो के बाद ईश्वर के समान पूर्ण हो जाय। फिर काण्ट ने इतना ही भर सिद्ध किया है कि मानव को एक नही, पर अनेक जीवनो की आवश्यकता है। पर इससे यह सिद्ध नही होता है कि मानव अमर है। परन्तु शायद काण्ट इस बात को सिद्ध करना चाहते थे कि वही अमर है, जिसने पूर्ण नैतिकता प्राप्त कर ली है, क्योकि मोक्षप्राप्त, निर्वाणी वास्तव मे अमरता का पान करता है।

ईश्वर का अस्तित्व—काण्ट के अनुसार मानव लक्ष्यवेधी जीवि-पदार्थ (Organism) है और इसके प्रत्येक अग की कार्यवाही ऐसी है कि इससे जीव-पदार्थ की सम्पूर्णता मे लाभ पहुँचता है। मानव मे उसकी प्रज्ञा भी एक आवश्यक अग है और सभी अंगो के समान यह भी अपने विशेष कार्य के लिए पूर्णतया उपयुक्त है। अब नैतिक जीवन की माँग है कि उसकी प्रज्ञा ( Reason ) केवल सत्सकल्प की सरक्षा करे। परन्तु सत्संकल्प की सरक्षा करने से कर्त्तव्य का पालन तो होता है, पर इससे प्रेय या सुख प्राप्ति नही होती है। अब यह हो ही नही सकता है कि मानव के किसी अग की प्रक्रिया अपने लक्ष्य की प्राप्ति मे अनुपयुक्त हो। अत , प्रज्ञा का उद्देश्य सुख नही हो सकता है, क्योकि प्रज्ञात्मक नैतिक जीवन मे पुण्य-धर्म (Virtue) सभव है, कर्त्तव्य-परायणता मे सुख विशेष रीति से नही पाया जाता है। प्राय देखा जाता है कि अधर्मी तथा नीतिच्युत व्यक्ति भोग करते हैं और आचारवान् व्यक्तियो को कष्ट भोगना पडता है। पर सुख भी मानवो का उद्देश्य है। अतः, यद्यपि कर्त्तव्य और सुख मे किसी प्रकार का अनिवार्य सम्बन्ध नही है, तथापि कर्त्तव्यपरायण व्यक्ति ही सुख-भोग का सुयोग्य पात्र समझा जा सकता है। अत , सुख और कर्त्तव्य को समन्वित करने के लिए अवश्य ही किसी परम न्यायाधीश की आवश्यकता प्रतीत होती है, जो पुण्यात्माओ को उनके पुण्य के अनुसार और दुरात्माओ को उनके दुराचार के अनुसार फल दे। इसलिए काण्ट के अनुसार ऐसी परम सत्ता जो, प्रत्येक व्यक्ति के किये अनुसार फल दे, नैतिक जीवन की आवश्यक मान्यता होनी चाहिए।

काट की उपर्युक्त युक्ति से स्पष्ट हो जाता है कि वे प्रेय को अभीष्ट समझते थे, पर वे इसे नैतिकता का मापदण्ड नही समझते थे। परन्तु नैतिक न्यायाधीश के रूप मे ईश्वर के अस्तित्व का प्रमाण दुर्बल मालूम देता है। यदि कर्त्तव्य और सुख के बीच अनिवार्य सम्बन्ध न हो, तो इन्हे मिलाने के लिए ईश्वर की पूर्वकल्पना या पूर्वस्थापना ( Hypothesis ) को Deus ex machina का दोष कहा जायगा।

काण्ट ने Critique of Pure Reason के निष्कर्ष को Practical Reason में खंडित नही किया है, पर इसकी कठोरता और एकागीपन को दूर करने की कोशिश की है। उन्होने विज्ञान को आचरण से कम महत्त्व का समझा है। मानव की मानवता उसकी विद्या पर नही, बल्कि उनकी सत्सकल्पात्मक प्रक्रियाओ पर आधारित होती है। इसी से रूसो के प्रभाव मे आकार काण्ट ने Democracy of good wills को बड़ा स्थान दिया है।

अत:, नैतिक जीवन की माँगो को ठुकराया नही जा सकता है। इसलिए यद्यपि ईश्वर, अमर तथा स्वतन्त्र आत्मा का ज्ञान नही हो सकता है तथापि इन्हे कोरी कल्पना नही माना जा सकता है। इसी से कहा गया है कि In his Critique of Practical Reason, Kant has modified the conclusions of his Transcendental Dialectic.

## काण्ट की बुद्धि परीक्षा का मूल्यांकन

काण्ट की मुख्य देन इसी मे है कि उन्होने दर्शन को एक नवीन मोड़ प्रदान किया है। काण्ट के अनुसार मानव ज्ञान का विषय अनेक और विविध होता है, परन्तु सभी प्रकार के ज्ञान मे एक समान आधारभूमि रहती है। वह है मानव मन और मानव मन मे भी उसके विचार ( thinking ) की शक्ति अति महत्त्वपूर्ण गिनी जायगी। इसी से काण्ट ने कहा था--

Understanding maketh nature out of the materials it does not make.

अत: बिना बुद्धि शक्ति (समझ) के ज्ञान सभव नही है। यद्यपि काण्ट के अनुसार बिना विचार (प्रत्यय) के ज्ञान सभव नही है, तो भी उन्होने यह भी बताया है कि विचार स्वयं अपने औचित्य के लिए शर्त निर्धारित करता है। वह शर्त यह है कि जब तक विचार को प्रत्यक्ष—सामग्री नही प्रदान की जाय तब तक विचार की ज्ञानप्राप्ति विषयक प्रक्रिया सभव नही हो सकती है। उपर्युक्त सिद्धान्त के आधार पर दो महत्त्वपूर्ण निष्कर्ष स्थापित किये जा सकते है।

१ ज्ञान-मीमासा वास्तव मे विचार-मीमासा है। विचार पर विचार करने अथवा इसके सूक्ष्म विश्लेषण करने पर ही सही ज्ञान-मीमासा का स्वरूप निर्धारित किया जा सकता है। अत:, ज्ञान-मीमासा अन्त मे मानवशास्त्रीय ( anthropological ) गवेषणा है।

२. परन्तु विचार स्वय अपनी सीमा निर्धारित करता है। बिना प्रत्यक्ष-सामग्री के न्यायसंगत रीति से विचार-द्वारा ज्ञान सभव नही हो सकता है। अत: औचित्यपूर्ण विचार की सीमा ही ज्ञान की सीमा है। परन्तु इन दो निष्कर्षों के साथ काण्ट ने एक तीसरा निष्कर्ष भी स्थापित किया है।

३. मानव मन मे ही निहित ऐसी प्रवृत्ति देखी जाती है कि वह विचारक को विचार की लक्ष्मण-रेखा को पार करने के लिए बाध्य करती है। इसी अतिक्रमणकारी प्रवृत्ति के फलस्वरूप तत्वमीमासा की रचना होती है। परन्तु औचित्यपूर्ण विचार की सीमा को उल्लघन करने पर वैज्ञानिक ज्ञान नही, वरन् केवल ज्ञानाभास ही प्राप्त हो सकता है।

उपर्युक्त तीन निष्कर्ष ऐसे है, जिन्हे थोडे से संशोधन के साथ दार्शनिक विश्लेषण में अभी स्थान दिया जा सकता है। समकालीन दार्शनिक विश्लेषण मे बताया जाता है कि दर्शन मे उसी विषय को स्थान दिया जा सकता है, जिसके विषय अर्थपूर्णता तथा निरर्थकता का निष्कर्ष स्थापित किया जा सकता है। परन्तु कोई भी कथन तभी अर्थपूर्ण तथा अर्थहीन सिद्ध हो सकता है, जब यह कथन संभाष्य हो, सज्ञाप्य ( Communicable ) तथा आवृत्तीय हो। ऐसी स्थिति मे 'विचारने' को दर्शन का विषय नही माना जायगा क्योंकि विचारना एक मनोवैज्ञानिक अथवा मानसिक प्रक्रिया है। इस विचार को भाषाबद्ध करना चाहिए। जब कोई विचार भाषा मे व्यक्त किया जाता है, तभी यह अर्थपूर्ण-अर्थहीन हो सकता है। इसलिए समकालीन विश्लेषणवादियों ने 'विचार' के स्थान पर 'भाषा' को ही दार्शनिक विषय माना है। इसलिए काण्ट के औचित्यपूर्ण विचार के स्थान पर समाप्य को ही दार्शनिक गवेषणा का विषय स्वीकार किया जाता है। अब जो समाप्य नही, वह दार्शनिक विश्लेषण का विषय नही माना जाता है। समकालीन विश्लेषणवाद के अनुसार तत्वमीमासा मे असमाप्य विषय को स्वीकार कर केवल भाषा-दोष तथा शब्द-जाल उत्पन्न होता है। अत. काण्ट की गवेषणा और उनकी समस्या आज भी विचारको का पथदर्शन कर रही है।

## अभ्यास के लिए प्रश्न

1. Explain the nature of Philosophy.

इसके उत्तर के लिए देखें 'विश्व-दर्शन का स्वरूप,' पृ० ६-१५

2. Is philosophy science or art or both or none ?

दर्शन को विज्ञान नही कहा जा सकता है, यद्यपि बिना विज्ञान के इसका पूर्ण विकास भी नही हो सकता है। ( देखें पृ० १२—१५ )। इसे साधारण अर्थ मे कला भी नही कहा जा सकता है। दर्शन Intellectual art है, जिसमे विज्ञान और कला दोनो को स्थान दिया जा सकता है ( देखें पृष्ठ १२—१५ )।

3. Point out the uses of studying 'The history of Philosophy.' ( देखें पृ० १५-१८ )

4. What are the characteristics of 'Modern Philosophy' ? ( देखें पृ० १८-२० )

5. What do you mean by the term 'rationalism' ?(देखें पृ० २४-२८). Why are Descartes, Spinoza and Leibnitz called rationalist ? देकार्त को बुद्धिवादी पुकारने के कारण के लिए ( देखें पृ०६३-६४ )। चूंकि स्पिनोजा भी गाणितिक ज्ञान को सभी ज्ञान की कसौटी समझते थे, इसलिए उन्हें बुद्धिवादी कहा गया है। यहा कारण है कि स्पिनोजा की विधि ज्यामितिक है और उनके दर्शन मे बौद्धिक निगमनात्मक निष्कर्षों का विशेष स्थान है ( देखें पृ० ६९-७१ ) देकार्त और स्पिनोजा के समान लाइबनित्स भी गणित से प्रभावित थे और ज्ञान के प्रत्ययो को आत्मजात मानते थे। इन सब बातो की वजह से उन्हें बुद्धिवादी कहा जाता है। ( देखें पृ० १०५-१०६ )।

6. What are the main tenets of Empiricism ? ( पृ० २८—३१ ) Explain them with reference to Locke, Berkeley and Hume.

यहाँ उद्धृत लॉक की उक्ति, बर्कले का कथन तथा ह्यूम की उक्ति ( २६ ) के देने से उत्तर मे बल चला आयगा ।

7. Explain Bacon's Inductive Method ( पृ० ३२—३३ ). Is it really scientific induction ? ( पृ० ३४—३६ ) ।

8. To what extent did Bacon's doctrine of 'Idolas' anticipate the critical philosophy of Kant ?

यहाँ 'Idolas' के संक्षिप्त विवरण के लिए ( देखें पृ० ३३—३४ ) । फिर अन्तिम भाग के लिए ( देखें पृ० ४० )

9. Why is Bacon regarded as 'the father of Modern Philosophy' ? बेकन को आधुनिक दर्शन का आदि-पिता इसलिए कहा जाता है कि समझा जाता है कि उन्होने दर्शन मे नयी विधि दी, अनुभववाद की नीव डाली और उपयोगितावाद ( Utilitarianiam ) की झलक दिखायी है । ( देखें पृ० ४०—४१ )

10. Explain the Cartesian method of Philosophy ? ( देखें पृ० ४४—४६ ). Is it deductive or inductive or both ? ( देखें पृ० ५०—५१ )

11. Critically examine Descartes' *Cogito ergo sum* and indicate its bearina on Hume and Kant's transcendental philosophy. 'Cogito ergo sum' की व्याख्या के लिए देखें पृ० ४५—४६, ४७—५१ ।

ह्यूम ने दिखाया है कि हम किसी भी स्थायी द्रव्य को नही जान सकते हैं और इसलिए हम अपनी स्थायी द्रव्य-रूप आत्मा को भी नही जान सकते है । इसलिए उन्होने स्थायी द्रव्य-रूप आत्मा की आलोचना की है ( देखें पृ० १६१—१६२ ) ।

देकार्त और ह्यूम से प्रभावित होकर काण्ट ने दिखाया है कि हम अपनी स्थायी द्रव्यात्मक आत्मा को नही जान सकते हैं । परन्तु यद्यपि द्रव्यात्मक स्थायी आत्मा प्रत्यक्ष का विषय नही हो सकती है तथापि ज्ञान-अर्जन में इसे मुख्य प्रत्यय समझना चाहिए Synthetic unity of appereception को काण्ट ने understanding ( समझ ) का सर्वोच्च प्रत्यय माना है ( देखें पृ० २२४—२२६ ) ।

12. Explainth e proofa offered by Descartes for establishing the existence of God. ( देखें पृ० ५१—५६ )

13. What is Descartes' crtierion of Truth ? ( देखें पृ० ४६—५१ ) How does he derive it from *Cogito ergo sum* ? ( देखें पृ० ५० ) ।

14. Explain Cartesian dualism. How does he explain the relation between Mind and Body ?

( देखें पृ० ५८—६२ ), अति सक्षेप मे ही द्वैतवाद की व्याख्या करनी चाहिए, अर्थात् प्रत्येक बात को केवल छू देना चाहिए ।) मन-शरीर की व्याख्या के लिए ( देखें पृ० ५८—६२ ) ।

15. Explain the doctrine of error, according to Descartes. ( देखें पृ० ६१—६२ )

16. Can we say that Descartes is the legislator of Modern philosophy ? इस प्रश्न का वही अर्थ होता है, जो देकार्त को 'आदिपिता पुकारने से समझा जाता है। ( देखें पृ० ६२—६६ ) ।

17. Describe the Geometrical Method of Spinoza and trace its effects upon his philosophy. ( देखें पृ० ६९—७१, ७१— ७३ ) ।

18. Characterise the monism of Spinoza and give a critical estimate of it. ( देखें पृष्ठ ८०—८४ ) ।

19. Explain Spinoza's theory of Attributes. If 'every determination, is negation' how can Substance have attrbiutes ? ( देखें पृ० ७६-७९ ) ।

20 Explain fully Spinoza's conception of Substance How are Attributes related to Substance in Spinozism ? ( देखें पृ० ७४-७६, ७६—७९ ) । फिर गुण की परिभाषा देकर के विषय को संक्षेप मे आलोचनात्मक रीति से लिखें ।

21 Explain Spinoza's doctrine of Bondage and Freedom. Is it consistent with his pantheism ? ( पृ० ८६-८९ ) ।

22. What are the stages of knowledge according to Spinoza ? Point out the importance of 'amor intellectualis dei' in his Ethics. ( पृ० ८४-८६, ९१-९२ ) ।

23. Can we say that Spinoza is Descartes made consistent ? प्रारम्भ मे ही लाइबनित्स ने कहा था कि 'Spinoza cultivated certian seeds of Descartes' Philosophy'—इसी मत को केवर्ड और रसेल ने भी अपनाया है। इसके पूर्ण उत्तर के लिए देखें ( पृ० ६७—६८, ११४-११५ ) ।

24. Distinguish between 'finite and infinite modes' of Spinoza. How are they related to Substance ? ( देखें पृ० ७९-८० ) सीमित और असीमित प्रकार की अपनी सत्ता स्पिनोजा के शून्यवाद मे नही रहती है। They are the ever vanishing waves that perpetually die. अतः देखें पृ० ८१ ।

25 Explain Leibnitz's theory of Monads. How does this theory reconcile the claims of Democritus and Plato ? ( देखें पृ० ९६-१०० ), लाइबनित्स के मोनडवाद मे अनेकत्व है जो डेमोक्रिटस का सिद्धान्त था फिर मोनड आध्यात्मिक चिद्‌बिन्दु है, जो प्लेटो के प्रत्ययवाद से मेल खा जाते हैं। इसलिए मोनडवाद मे डिमोक्रिटस के अनेकत्व तथा प्लेटो प्रत्ययवाद दोनो की संरक्षा होती है।

26. How far does Leibnitz succeed in combining the mechanical with the teleological view of the world ? Give a critical estimate of the Pre-established Harmony. ( देखें पृ० १०४-१०५ )

फिर Pre-established Harmony के लिए देखें पृ० १००–१०२ ।

27. How did Leibnitz explain 'evil' and prove that God created the best Possible world ? ( देखें पृ० १११–११४ ) ।

28 What was Leibnitz's conception of God ? Compare his idea of 'God' with that of Spinoza. ( देखें पृ० १०८–११० ) ।

29. 'Monism must be pantheistic and monadism must be atheistic.' Discuss this statement with reference to the systems of Spinoza and Leibnitz

यदि सत्ता या द्रव्य एक ही हो तो स्पिनोजा ने दिखा दिया है कि इसे सर्वेश्वरवाद ही युक्तिसगत रूप से कहा जायगा ( देखें पृ० ८१-८३ ) । यदि Monads शाश्वत सत्ताएँ है तो ईश्वर उनका रचयिता नही हो सकता है और अन्त मे ईश्वरवाद के ईश्वर का इस मोनडवाद मे स्थान सुरक्षित नही रह पाता है (देखें पृ० ११६, १०१-१०२ ) ।

30. "Leibnitz abounds in ingenioui ditinctioni, but never succeedsın reconciling them." Discuss this statement with reference to Mechanism, Teleology, Empiricism-Rationalism and Determinism Freedom. ( देखें पृ० १०४–१०५, १०६-१०८, ११४ )

31 Give a clear exposition of Leibnitz's theory of knowledge. ( पृ० १०५–१११ )

32. Explain the relation between Mind and Body, and according to Descartes, Spinoza and Leibnitz. Which one theory do you accept and why ?

देकार्त parallelism और interactionism के बीच निर्णय नही कर पाये हैं और उनका सिद्धान्त occasionalism मे परिणत हो जाता है। स्पिनोजा समानान्तरवाद को अपनाते हैं और लाइबनित्स पूर्वस्थापित छन्द का सहारा लेते हैं। किसी भी व्याख्या को सतोषजनक नही समझा जा सकता है, क्योंकि मन और देह पृथक्-पृथक् सत्ताएँ नही हैं वास्तविक सत्ता है मन-देह और इसलिए उन्हें बनावटी दो स्वतन्त्र सत्ताओ मे विभाजित कर लेने पर कोई भी व्याख्या सतोषजनक नही हो सकती है।

33. Is the Ultimate Substance one or many ? Discuss with reference to the philosophy of Spinoza and Leibnitz.

परम सत्ता न तो एक है और न अनेक। यह है एक मे अनेक स्पिनोजा एक सत्तावादी होने के कारण आंशिक रूप से एक ही पक्ष का प्रतिपादन करते हैं और लाइबनित्स अनेकत्व को आंशिक रूप मे ही अपनाते है। स्पिनोजा विशिष्टता

की व्याख्या न कर शून्यवादी हो गये हैं और लाइबनित्स दर्शन मे एकता न लाकर मनगढन्त पूर्वस्थापित छन्द की मदद लेते है।

34. How has Locke refuted the doctrine of innate ideas ? ( पृ० ११७–११९ )

Has he succeeded in doing so ? पहली बात यह है कि जिस अर्थ मे लॉक ने innate ideas को लिया है, उस अर्थ मे किसी ने इस सिद्धान्त को नही अपनाया है। आगे चलकर innate ideas को मूलधारणाओ ( categories ) के अर्थ मे काम मे लाया गया है और इस अर्थ मे लॉक का अनुभव वाद उसका खडन नही कर पाया है। देखें Categories की आवश्यकता ( पृ० १२४–१२५ ) स्वय लॉक ने Substance, Causality को काम मे लाये है और फिर उनकी अनुभववादी व्याख्या आप नही दे पाये हैं ( देखें पृ० १२७–१२८ ) । अतः, जिस अर्थ मे देकार्त या आगे चलकर लाइबनित्स तथा काट ने innate ideas को समझा है, उस अर्थ मे लॉक उनका खडन नही कर पाये हैं। फिर लॉक का 'खडन' मन को केवल चेतनमय मानकर किया गया है। पर मन अचेतन और अर्धचेतन भी है। इस कारण से भी innate ideas का खडन सतोषजनक नही समझा जायगा।

35. Explain Locke's *tabula rasa* theory of mind and show how was attacked by Leibnitz ?

( देखें पृ० ११९-१२३ ) लाइबनित्स ने मन को सक्रिय तथा प्रवेगिक माना है और इस दृष्टिकोण से लॉक ने मन की आलोचना नही की है ( देखें पृ० १०७–१०८ ) ।

36. show how Locke received the problem of knowledge from Descartes and passed it on to Leibnitz.

लॉक की ज्ञान-मीमांसा के दो मुख्य खड है, अर्थात् अभावात्मक और भावात्मक। नकारात्मक रीति से उन्होने innate ideas के सिद्धान्त का खडन किया है और इस खडन मे उन्होने देकार्त के 'innate ideas' का तो नही, पर उनसे प्रभावित होकर आत्मजात प्रत्ययो का खडन किया है। अतः, लॉक 'innate ideas' के खंडन मे देकार्त की ज्ञान-मीमासा से प्रभावित हुए थे। लाइबनित्स ने लॉक के खडन को स्वीकार नही किया है और लॉक की ज्ञान-मीमास की आलोचना की है ( देखें पृ० १०७–१०८ )। अतः देकार्त और लाइबनित्स की ज्ञान-मीमांसा शृखलाबद्ध है, जिसमे लॉक मध्य कडी है।

37. Explain that according to Descartes *some*, according to Locke *none*, and, according to Leibnitz, *all* ideas are innate. 'देखें पृ० ६३–६४, लॉक ने सभी आत्मजात प्रत्ययो का खंडन करके माना है कि कोई भी प्रत्यय आत्मजात नही है, पृ० ११७–११९, और लाइबनित्स ने माना है कि सभी प्रत्यय आत्मजात है ( पृ० १०७–१०८ ) ।

38. Explain Locke's theory of ideas. Was he a consistent empiricist ? ( पृ० ११९–१२१, १३४–१३५ ) । लॉक संगत रीति से अनुभववादी नही थे; क्योंकि उन्होंने अनुभवातीत द्रव्य, कारण-कार्य को स्वीकार किया था। फिर सवेदनमय ज्ञान को ज्ञान नहीं माना और ज्ञान के आदर्श को बुद्धिवाद पर आधारित रखा है।

39. If the *esse* of a thing consists in its *percipi*, then how does Berkeley explain the externality and permanence of things ? यदि वस्तुएँ प्रत्यय-मात्र हो और प्रत्यय मानसिक हो, तो वस्तुओ का स्थायित्व किस प्रकार सिद्ध किया जाय ? ( पृ० १५०–१५३ )

40. How does Berkeley refute the notion of matter ? ( देखें पृ० १४१–१४५, ) ।

41. Is Berkeley's refutation of matter an enterprise in ontology or epistemology ?

प्राय: बर्कले के दर्शन को अध्यात्मवाद कहा गया है । इस अर्थ मे उन्होनें भौतिकवाद की समालोचना की है ( पृ० १४१–१४५, ) पर समसामयिक आलोचना यह सिद्ध करना चाहती है कि वर्कले ने केवल जड-सम्बन्धी प्रत्यय का विश्लेषण-मात्र किया है । यदि बर्कले ने केवल जड प्रत्यय का विश्लेषण किया है तो उन्होने यही दिखाया है कि हम किस प्रकार से 'जड' शब्द को संगत रूप से काम मे ला सकते हैं और यह प्रयास ज्ञान-मीमासा कहा जायगा, न कि तत्त्व-मीमासा । देखें Russell, B. 'A history of Western Philosophy', फिर देखें British Empirical Thinker,' Ed. prof. A. J. Ayer.

42. To arrive at Spiritualism all that Berkeley had to do was to efface the distinction between Primary and Secondary qualities, Has he been-successful in doing so ?

देखें पृ० १४१–१४२ । परन्तु अध्यात्मवाद की स्थापना मे बर्कले ने कई प्रकार के तर्क की मदद ली है और प्राथमिक-अप्राथमिक गुणो के भेद के खडन को केवल एक, न कि सम्पूर्ण तर्क माना जायगा ।

43. Is mind or spirit an *idea*, according to Berkeley ? How do we know other spirits and God, according to Berkeley ? ( देखें पृ० १४६-१५० ) ।

44. Is Berkeley's idealism subjective or objective ? Discuss. ( पृ० १५०–१५५ ) ।

45. Is it true to say that the essence of a thing consists in its being perceived ? Does *esse est percipi* form the foundation of idealism ? ( १५०–१५३ ) ।

वर्कले ने 'प्रत्यक्ष-प्रक्रिया' का सही विश्लेषण नही किया है । फिर पेरी ने esse est percipi को अध्यात्मवाद तथा प्रत्ययवाद की आधारशिला माना है ।

(देखें, R. B. Perry. *Present Philosopical Tendencies* Sections 8: 10 ) परन्तु विषयगत प्रत्ययवाद मनोवैज्ञानिक प्रत्यय पर नही, पर तार्किक प्रत्ययों पर आधारित है । फिर बर्कलीय प्रत्ययवाद मे धार्मिकता की बू है, जो प्रत्ययवाद मे आवश्यक नही है ।

46. Explain the sensationistic atomism of Hume. Is it adequate for a sound epistemology ? ( पृ० १५७-१६० )

47. Show how Hume's analysis of experience leaves no ground for belief in any permanent reality, whether physical or psychical.

यदि हम ह्यूमी आणविक संवेदनाओं को ज्ञान-मीमांसा की मूल आधार-शिला मान लें, तो द्रव्य-ज्ञान सम्भव नहीं होता है। ( देखें पृ० १६१-१६२ )।

48. How does Hume criticize the *a priori* notion of causality ? Explain fully his own theory of causality.

देखें पृ० १६२-१६७।

49. "The scepticism of Hume was the logical outcome of the empirical trend of thought that began with Locke," Explain

यहाँ पहले द्रव्य, कारण-कार्य तथा ज्ञान के स्वरूप तथा सीमा के सम्बन्ध मे लॉक का विचार देना चाहिए। फिर द्रव्य तथा कारण-कार्य के सम्बन्ध मे बर्कलीय सन्देह का प्रकाशन। अन्त मे, ह्यूम के विचारो को इनके सम्बन्ध मे दिखाना चाहिए।

50 Must empiricism end in scepticism ? Show this with reference to Hume.

यथार्थ वस्तुओ का ज्ञान अनुभव के द्वारा अनिवार्य रीति से प्राप्त नही किया जा सकता है। पर अनिवार्य ज्ञान का आदर्श ही निराधार है। विज्ञान के लिए सम्भाव्य ही ज्ञान पर्याप्त है और इसे अनुभव के आधार पर स्पष्ट किया जा सकता है ( देखें पृ० १७०-१७५, Language, Truth and Logic A. J. Ayer, p. 100 )।

51. Compare Hume's analysis of Causality with that of Kant. Which do you prefer and why ?

ह्यूमी व्याख्या के लिए देखें १६२-१६७। ( अति सक्षेप मे लिखना चाहिए )। फिर ह्यूम के 'विश्लेषण' की समालोचना के लिए देखें, काण्ट का दर्शन २१७-२१९।

काटीय युग के दृष्टिकोण से काट का समाधान समीचीन था, पर आधुनिक काल मे ह्यूम के मत को विशेष प्रश्रय दिया जाता है।

52. Was Hume a sceptic ? If not, then what is his positive contribution to Philosophy ?

देखें पृ० १७०-१७५, फिर पृ० १९९-२०१ (अन्त। इस विषय पर रसेल और एर के मत को भी जानना आवश्यक है, जिसे इस पुस्तक मे केवल छू दिया गया है।

53. Has Kant succeeded in reconciling the rival claim of Empiricism and Rationalism in his critical philosophy ?

यहाँ पहले व्याख्या करें ( पृ० १८२–१९० )। काटीय दर्शन को सही मान लेने पर तो काटीय सुझाव समीचीन मालूम देता है।

54. What was the problem of Kant and how has he answered it ?

यह प्रश्न अति सामान्य है और इसकी व्याख्या भी सामान्य रीति से होनी चाहिए ( पृ० १८२–१८३ ) ।

55. How has Kant explained 'synthetic judgments *a priori* ? Point out the importance of such judgments for the solution of his Problem. ( पृ० २००–२०२ )

56. Explain as to what Kant meant by calling his philosophy 'Copernican revolution'. Has he not been Ptolemaic in as much as he emphasized the legislative function of human mind ? ( पृ० १८४–१८६ ) । कोपर्निकसीय आन्दोलन से कांट ने अपनी देन की नवीनता को बताना चाहा है । कि उनका अर्थ यह नही था कि वे वस्तुवादियो की भाँति वस्तुओ की निजी स्वतन्त्रता को स्वीकार करें । ज्ञान मीमासा के दृष्टिकोण से उन्होने पृथ्वी केन्द्रित मानवो की ही महत्ता स्वीकार को है, जो टोल्मी के सिद्धान्त से मेल खाती है ।

57. Why is Kant's philosophy called 'Critical' ? Point out its importance in epistemology. ( १८४–१८६ ) । इसमे अनुभववाद और बुद्धिवाद का समन्वय होता है और आगे चलकर इसके आधार पर वैज्ञानिक ज्ञान का सही विश्लेपण सभव हो पाता है । आज भी कांट की categories विषयक देन महत्त्वपूर्ण है ।

58. Explain Kant's proofs for showing that Space and Time are *a priori* forms of perception ( देखें पृ० २१०–२१३ )

59. How has Kant shown that synthetic judgments *a priori* are possible in Mathematics ? यहाँ दिखाना है कि Space और Time प्रागनुभविक है और फिर उनकी Transcendental व्याख्या करें । (पृ० २०२–२०४ )

60. What does Kant understand by Categories ? How does he discover them ? ( देखें पृ० २२०–२२२ ) ।

61. Give the gist of the central teaching of Kant's Transcendental Analytic. ( पृ० २२२—२२६ ) ।

62 Explain Kant's theory of 'Schematism' and 'Analytic of principles.' ( पृ० २२६—२२८ ) ।

63. Explain Kant's distinction between 'phenomenon' and 'noumenon.' Is he justified in retaining the notion of 'things-in-them selves' ? २२८—२२९, २२९–२३० ।

64. Explain that, according to Kant, Physics is but Metaphysics is not possible. ज्ञान की अति सामान्य व्याख्या देकर Transcendental Dialectic के विषय लिखें पृ० २३१—२३३ ।

65. How far does Kant agree with Hume in the criticism of 'Cogito ergo sum' ? Expeain Kant's doctrine of 'synthetic unity of appreception. ( पृ० २३३—२३४ ) ।

66. Has Kant succeded in destroying Descartes' ontological arguement for proving God ? पहले देकार्त के प्रमाण को संक्षिप्त व्याख्या करें। तब काण्ट की समालोचना दें ( देखें पृ० २३९–२४० )

67. Give a gist of Kant's critique of Practical Reason'. ( ः २० )।

68. "Like a juggler out of an empty hat, Kant draws out the concept of duty or God, immortality, and freedom—to the great surprise of his readers " Explain this remark.

यहाँ नैतिक जीवन की मान्यताओ की व्याख्या करें ( पृ० ः २१ )।

69. Show that the sceptical result at which Kantarrives in the Critique of Pure Reason is essentially modified in the Critique of Practical Reason नैतिक जीवन की मान्यताओं को स्वीकार कर लेने पर अतीन्द्रिय सत्ता के मान लिये जाने पर काण्ट का अज्ञेयवाद विनम्र हो गया है। सर्वप्रथम, काण्ट के अज्ञेयवाद की व्याख्या की जाय और तब आत्मा की स्वतंत्रता, उसकी अमरता और ईश्वर के अस्तित्व की सम्भावना के सम्बन्ध मे व्याख्या दी जाय।

70. "space and time are empirically real, but transcendentally ideal" : comment

काण्ट के अनुसार हम देश और काल मे नही हैं, वरन् देश और काल हम मे है। पर व्यावहारिक रूप से हम अपने को देश और काल मे पाते हैं। हम कहते हैं कि हम पटना मे हैं, या कलकत्ता से ३३८ मील की दूरी पर हैं, इत्यादि। इसी प्रकार हम अपने को काल-क्रम मे पाते हैं और कहते हैं कि हम सन् १९७४–७५ मे हैं और १८–१९ वर्ष के हुए है, इत्यादि। इसलिए व्यावहारिक दृष्टि के अनुसार, काण्ट ने देश और काल की सत्ता को स्वीकार किया है। पर सही दार्शनिक दृष्टि के अनुसार देश और काल प्रत्यक्ष प्राप्त करने की मानव मे व्यापक विधि-मात्र है। देश-काल संवेदन-प्राप्ति के लिए ऐनक के दो लेन्स हैं। चूंकि सभी मानव के प्रत्यक्ष-विधि अथवा लेन्स एकसमान है, इसलिए सभी मानव देश और काल के सदर्भ मे एक ही रूप मे वस्तुओ का प्रत्यक्ष करते हैं। इसलिए सभी मानव वस्तुओ को एकरूप दूर-नजदीक, बड़ी छोटी, अल्प-दीर्घकालीन, इत्यादि समझते हैं। अतः व्यावहारिक रूप मे देश और काल सभी व्यक्तियो को वास्तविक मालूम देता है। यहाँ काण्ट की उक्ति है कि वह स्वप्न जो सब देखते और अनिवार्यतः देखते हैं, सो देश काल का स्वप्न, स्वप्नमात्र नही, वरन् पूर्णतया वस्तुगत वास्तविकता कहा जायगा।

A dream which all men dream and must forever dream, is not a dream, but a reality."

परंतु, देश और काल की वास्तविकता को स्वीकार करते हुए काण्ट ने कहा है कि दार्शनिक दृष्टि के अनुसार देश और काल को idea प्रत्ययमात्र कहना चाहिए, अर्थात देश और काल वह मानसिक रचना है जिसके अनुसार कोई भी प्रत्यक्ष सभव होता है।

अतः, देश और काल ऐसी मानसिक विधि है जिसके अनुसार प्रत्येक मानव, मानव होने हैसियत से एक ही मानसिक रचना के अनुसार किसी भी वस्तु का प्रत्यक्ष करता है। इस रूप मे कांट ने देश और काल को Transcendentally ideal कहा है। विस्तार के लिये देखें * ९ ( पृ० २११–२१५ )

71. Give a metaphysical and a transcendental exposition of space and time. तत्वमीमासात्मक स्पष्टीकरण के अनुसार काण्ट बताते है कि वास्तव मे देश और काल सभी मानव मे प्रत्यक्षीकरण के प्रागनुभव ( a priori ) रूप हैं। इस metaphysical व्याख्या मे काण्ट ने चार प्रमाण दिया है।

१. देश-काल के पूर्वानुभविक प्रत्यक्ष के बिना देश-काल का प्रत्यय संभव नही है। ( लाइबनित्स के मत का खंडन )

२. देश-काल अन्य आनुभविक गुणो के समान त्याज्य नही है। इसलिए यह सर्वव्यापक प्रागनुभव संवेदन का शुद्ध रूप या साँचा है।

३. देश-काल विशिष्ट विषयवस्तु (object) हैं। इसलिए शुद्ध प्रत्यक्ष, न कि प्रत्यय।

४. देश अथवा काल एक ही वस्तु है और देश अथवा काल के विभिन्न उदाहरण नही, प्रत्युत वे एक ही देश या एक ही काल के विभिन्न अंग हैं। (देखें * ८, पृ० २१०–११)

Transcendental व्याख्या का अभिप्राय है कि देश और काल को प्रत्यक्षो का प्रागनुभव रूप नही मानने पर गणित के अभिकथनो की सर्वव्यापकता तथा अनिवार्यता सिद्ध नही की जा सकती है ( देखें * ९ पृ० २११–२१५ )

72. Give a metaphysical and a transcendental exposition of the Categories of the understanding. तत्वमीमासात्मक व्याख्या से अर्थ है कि निर्णयो के बारह वर्गीकरण के आधार पर १२ प्रत्ययो को स्थापित करना। देखें * ११)

अनुभवातीत व्याख्या से अभिप्राय है कि बताया जाय कि किसी भी वस्तु का ज्ञान होने मे इसमे ४ अशों को एक साथ रहना चाहिए, अर्थात् सहज प्रत्यक्ष मे संवित्ति ( अव-बोध–apprehension ) का सश्लेष, कल्पना मे पुनस्मृ'त सवेदनाओ का सश्लेष, अभिज्ञान (recognition) का सश्लेष। अंत मे संवृत्ति, स्मृति तथा अभिज्ञान को पराप्रत्यक्ष अथवा अत्यानुभविक चेतना के संश्लेषात्मक ऐक्य ( एकता–unity ) के अन्तर्गत रहना चाहिए। विस्तार के लिए ( देखें * १२ पृ० २२२–२२६)।

73. Explain and comment : 'understanding maketh nature out of the materials it does not make.' इस प्रश्न के उत्तर मे तीन बातो पर बल देना चाहिए।

१. प्रत्यक्ष और मूल प्रत्यय ( कैटिगरी ) के आपसी सहयोग से ही सही ज्ञान सभव होता है। यदि concept (प्रत्यय) और percept (प्रत्यक्ष) को एक दूसरे से अलग कर दिया जाय तो ज्ञान की सही व्याख्या नही हो सकती है।

concepts without percepts are empty, and percepts without concepts are blinds. प्रत्यक्ष ही ज्ञान-सामग्री (materials) है जो सवेदनशक्ति से बुद्धिशक्ति ( understanding ) को प्राप्त होता है। अतः understanding सामग्री ( प्रत्यक्ष materials ) को उत्पन्न नही करता (does not make), पर Sensibility से प्राप्त करता है।

२. 'Maketh nature' से अभिप्राय है प्रातिभासिक प्रकृति का आभासिक नियम, न कि तात्त्विक प्रकृति का मानव मन की देनो तथा प्रागनुभव अंगो से स्वतन्त्र नियम। इसलिए understanding Maketh nature से अर्थ है कि मानव अपनी बुद्धिशक्ति के द्वारा देश और काल से अभिरंजित संवेदन-सामग्री को कैटिगरी के रूप मे ढालकर आभासिक जगत् का आभासिक विज्ञान प्राप्त करता है। इसलिए वैज्ञानिक ज्ञान phenomena का होता है, न कि noumena का।

३. understanding के प्रागनुभव नियम सर्वव्यापक तार्किक नियम हैं, न कि विशिष्ट तथ्यात्मक नियम। understanding के प्रागनुभव नियमो मे कारण-कार्य, द्रव्य-गुण इत्यादि प्रमुख कैटिगरी है। तथ्यात्मक नियम के अन्तर्गत विशिष्ट चले आते है, जैसे, गुरुत्वाकर्षण का नियम, अथवा ताप से विस्तारण तथा ठढक से सिकुडन होता है। अतः, काण्ट के अनुसार विज्ञान के तथ्यात्मक नियम केवल असाक्षात् रीति से ही understanding के प्रागनुभव नियमो से सचालित होते है। विस्तार के लिए ✻ १० पृ० २१६–२२० ) के अतर्गत Transcendental Analytic की सामान्य व्याख्या देखें।

74. 'Kant read Leibnitz with the eyes of Hume, and Hume with the eyes of Leibnitz, and in doing so went beyond both of them' comment

काण्ट ने बुद्धिवाद और अनुभववाद, दोनो धाराओ का समन्वय किया है। इसलिए काण्ट ने लाइबनित्स के बुद्धिवाद का अध्ययन ह्यूम की अनुभववादी दृष्टि के आधार पर किया और ह्यूम के अनुभववाद की समालोचना लाइबनित्स के बुद्धिवाद के आधार पर की है।

इसी प्रश्न को दूसरे रूप मे 75 और 76 मे बताया गया है।

75. 'Knowledge must begin with experience, but does not necessarily originate from it' .Elucidate

76. 'Empiricism and rationlism are right in what they offirm but wrong in what they deny' . Explain and comment

74-75और 76 प्रश्न लगभग एक ही है। इनके प्रत्युत्तर के लिए देखें काण्ट का दर्शन ✻ 2. पृ०१८३–१८४ प्रत्येक प्रकार के ज्ञान मे सामग्री (matter) और रूप (form) दोनो होता है। सवेदन के रूप मे ज्ञान-सामग्री इन्द्रियानुभव से प्राप्त होती है। इस सामग्री को सवेदन शीलता के देश और काल के दो रूपो द्वारा प्रत्यक्ष प्राप्त किया जाता है और फिर प्रत्यक्षो को बोधशक्ति ( undestanding ) के १२ कैटिगरी से निर्णय के रूप मे ज्ञान प्राप्त किया जाता है। इसलिए कहा जा सकता है कि ज्ञान सवेदन ( sense ) से प्रारम्भ होता तथा मन की देनो से ( प्रागनुभव Space और time तथा बोधशक्ति के १२ Concepts ) व्यवस्थित होकर ज्ञान सभव होता है। अतः, ज्ञान इन्द्रियानुभव से ( begins with experience ) प्रारंभित होता, परन्तु ज्ञान मे कोरी सामग्री ही नही होती। प्रत्युत, सामग्रियो की संबद्धता तथा व्यवस्था मन की प्रागनुभव देन है। इसलिए ज्ञान मे सवेदन-सामग्री और मन की भी प्रागनुभव देन है। इसलिए कहा जा सकता है कि

Knowledge does not necessarily originate froms ense experience.

प्रश्न 76 में कहा गया है कि Empiricism का कहना कि ज्ञान इन्द्रियानुभव से विरचित होता है और Rationalism के अनुसार ज्ञान तर्क-बुद्धि के आत्मजात प्रत्ययों से विरचित होता है। ज्ञान की व्याख्या के लिए बुद्धिवाद और अनुभववाद, दोनों का सकारात्मक पक्ष स्वीकारने योग्य है। इसलिए Both are right in what they offirm. फिर अनुभववाद का कहना है कि ज्ञान मे मन की प्रागनुभव देन नही होती है, और इसी प्रकार बुद्धिवाद का कहना है कि ज्ञान मे आनुभविक पक्ष विशेष नही है। चूँकि ज्ञान में percepts और Concepts दोनो अनिवार्य हैं, इसलिए अनुभववाद और बुद्धिवाद का नकारात्मक पक्ष गलत है। इसलिए कहा जा सकता है कि Both are wrong in what they deny.

77. Has Kant succeeded in showing that proofs of God are so many pleas for his existence ?

कांट ने स्पष्ट कर दिया है कि ईश्वर के अस्तित्व को प्रमाणित करने के लिए सत्तामूलक, विश्वमूलक, उद्देश्यमूलक सभी प्रमाण निष्फल ही समझे जा सकते है। परन्तु मानव के अन्दर ऐसी प्रवृत्ति छिपी हुई है कि वह बिना ईश्वर के चिंतन के रह ही नही सकता है, इसलिए ईश्वर को प्रमाणित करने के लिए दिये गये सभी तर्क अनुनयमात्र ( mere Pleas ) हैं। विस्तार के लिए देखें * १८

78. Point out the place and function of the ideas of reason, according to Kant.

प्रज्ञा के तीन प्रत्यय हैं, अर्थात् आत्मा, विश्व और ईश्वर। इन प्रत्ययो के द्वारा ज्ञान सभव नही होता है, पर इनके आधार पर आदर्श ज्ञान की धारणा स्थापित की जाती है।

These Ideas of Reason are not **constitutive**, but **regulative** of knowledge.

आदर्श रूप मे होने के कारण ज्ञान प्राप्ति मे अनुप्रेरणा प्राप्त होती है। फिर इन प्रत्ययो द्वारा धर्म और नीति की संरक्षा होती है। विस्तार के लिए देखें * १८ का अंतिम भाग जिसमे इन प्रत्ययो की उपयोगिता वर्णित की गयी है।

79. what are antinomies, according to Kant ? what are the fuctions of theses and anti-theses, according to him ?

सम्पूर्ण ब्रह्माड को जानने के व्यर्थ प्रयास मे विप्रतिषेध ( antinomies ) उत्पन्न हो जाते है। चूँकि सम्पूर्ण ब्रह्माड प्रत्यक्ष का विषय नही है, इसलिए कोरे प्रज्ञा-प्रत्यय के आधार पर वास्तविक ज्ञान नही सम्भव हो सकता है। विप्रतिषेध का विशेष महत्व इस बात मे है कि काण्ट के अनुसार पक्ष और प्रतिपक्ष दोनो युक्तिसंगत प्रतीत होते हैं। इससे स्पष्ट हो जाता है कि बोधशक्ति के द्वारा ज्ञान अपनी सीमा मे बद्ध हो जाता है और बोधशक्ति इस सीमा को उल्लघन कर सम्पूर्ण ब्रह्माड का ज्ञान नही प्राप्त कर सकती है। इससे सिद्ध हो जाता है प्रज्ञा के प्रत्यय ज्ञान को लक्षण-रेखा का आह्वान करते हैं। विस्तार के लिए देखें *. १७ पृ० २३४-२३८